## [ ८ ]

## पिछले पत्र का उत्तर

आरा

२०—४—२९

*माननीय श्री 'सुमन' जी,*

...............हाँ मैं तो ज़रूर ही त्याग और बलिदान के भावों को श्रेष्ठ समझती हूँ पर मैंने तो महान् की बाबत इसलिए लिखा था कि सभी स्त्रियाँ साधनामय जीवन बिताने को तैयार नहीं; इसलिए अपनी इच्छा के विरुद्ध जीवन होने से वे दुखी हैं और उस दुःख को दूर करने के लिए ही उन्हें 'अधिकार' की आवश्यकता जान पड़ी है। इसलिए उन्हें 'अधिकार' मिलना चाहिए। इससे घरेलू जीवन की नींव नहीं उखड़ेगी और न गृहस्थ की सुख-शांति चौपट होगी वरन् दोनों का जीवन अधिका-धिक सुखी होगा—, आजकल जैसा दाम्पत्य-जीवन पाया जाता है उनका दाम्पत्य जीवन उससे कहीं ज्यादा सुखी होगा। आजकल से कहीं ज़्यादा वे एक दूसरे के दुःख-सुख को समझेंगे; परस्पर प्रेम में अधिक श्री-वृद्धि होगी।

आप उन अभागिनी बहनों के दुःख को समझते हुए भी—उनके दुःख में समवेदना रखते हुए भी—डरते हैं कि "कहीं ऐसा न हो कि इन बहनों की तपस्या नष्ट हो जाय; कहीं वे विलास और भोग की धारा में न बह जायँ।" पर आप विश्वास रक्खें ऐसा डर एकदम नहीं तो बहुत अंशों में व्यर्थ हो सकता है। उदाहरण के लिए आज विधवा-विवाह इतनी कम मात्रा में क्यों हो रहा है? इसका साफ़

जवाब है हमारा वातावरण; हमारी महिलाओं की मनोवृत्ति! मुझे तो बदचलन बहनों पर आश्चर्य होता है कि कैसे वे इस तरह के वातावरण में रहकर भी बदचलन हो जाती हैं! पर ऐसी बहनें बहुत कम देखने में आती हैं। कई बाल-विधवा बहनें—विधवा-विवाह की कट्टर समर्थक होते हुए भी—अपना ही विवाह करने को राज़ी नहीं। इसलिए आप डरें नहीं। वे सामान्य अधिकार माँग रही हैं अपना दुःख दूर करने के लिए; बेजा स्वतन्त्रता के लिए नहीं। मैं स्वयं बेजा स्वतन्त्रता की विरोधिनी हूँ क्योंकि कुछ बहनें अपनी स्वतन्त्रता का इस तरह दुरुपयोग कर रही हैं कि उनकी चाल-ढाल को देखकर भविष्य अन्धकार से आच्छादित दिखाई पड़ता है और इसमें हमारी शिक्षिता कहलाने वाली कालेजी बहनों का बहुत बड़ा हाथ है। मुझे इन बहनों के ऊपर बड़ा क्षोभ होता है। तारीफ़ तो यह कि अपनी बातों के आगे वे किसी की बातों को क़द्र करना जानती नहीं। और ऐसी हालत में, मेरी समझ में, उनकी विद्वत्ता का कोई मान ही नहीं रह जाता है। वे कालेज से विलासिता की साक्षात् मूर्ति ही निकलती हैं। उनसे देश, समाज या जाति क्या आशा कर सकती है? वे बहुत अंशों में पश्चिम का अन्ध अनुसरण करती हैं पर वह भी अवगुणों का ही। पाश्चात्य महिलायें, जीवन में विलासितापूर्ण होते हुए भी, अपने देश का कितना ध्यान रखती हैं? पर यहाँ हमारी कालेजी बहनें इस तरफ बहुत कम ध्यान देती हैं और इसी कारण अधिकांश व्यक्ति 'अधिकार' के नाम से भड़कते हैं। हर्ष है कि ऐसी बहनों की संख्या बहुत ही न्यून है। खैर—मुझे तो विश्वास है कि स्त्रियाँ किसी न किसी दिन 'अधिकार' पायेंगी और उनके दुःखों का अन्त होगा!

× × ×

आपकी

... ... ... ... ...

[ ९ ]

नोट—बीच के पत्र नहीं मिल सके।

( पत्र के आवश्यक अंश मात्र )

आरा

१८-६-२९

*श्रद्धेय श्री सुमन' जी,*

... ... ... ... आप इसे लिखते समय यह क्यों भूल जाते हैं कि जहाँ मनुष्य अपना जीवन न्योछावर कर देगा वहाँ अधिकार के झगड़े का क्या प्रयोजन ? वहाँ तो किसी तरह अधिकार का प्रश्न ही नहीं उठ सकता है। 'अधिकार' का प्रश्न तो वहीं उठेगा जहाँ परस्पर प्रेम का अभाव होगा। आज स्त्रियों में 'अधिकार' 'अधिकार' का हल्ला उठ रहा है वह केवल प्रेम के अभाव में। उनका स्वयं कोई ऐसा प्रेमी नहीं जिसके चरणों पर वे अपना जीवन समर्पण कर दें। न स्त्रियों को पुरुषों के प्रति प्रेम है और न पुरुषों को स्त्रियों के प्रति ! इसीलिए इतना हल्ला-गुल्ला मचा है। गृहस्थ-धर्म का पालन कहाँ हो रहा है ? सबसे ज़्यादा दुःखपूर्ण तो उनका दाम्पत्य जीवन है। नाई-ब्राह्मणों के द्वारा ब्याह होने से कितने भारतीय दम्पती सुखी हैं ? लोग कहते हैं कि भारतीय स्त्रियाँ पति के हजार कष्ट देने पर भी उनका कुछ अमंगल कतई नहीं चाहतीं। यह एकदम फ़िज़ूल बात है। मैंने इसे कभी सच नहीं माना कि प्रेम के कारण ही वे उनका अमंगल नहीं चाहतीं। वे क्यों उनका अमंगल नहीं चाहतीं इसका सबसे बड़ा कारण तो उनका संस्कार है और दूसरा उनका स्वार्थ। वे खूब अच्छी तरह जानती हैं कि पति के मंगल और अमंगल से उनकी

दीन-दुनिया बनने-बिगड़ने वाली है। इसीलिए हज़ार कष्ट पाने पर भी कुछ बुरा नहीं सोच सकतीं। उनकी अज्ञानता में ही उनका जीवन-सूत्र किसी के साथ बाँध दिया जाता है तो फिर उनका साथ न करें तो क्या करें? उनका कोई दूसरा मार्ग भी तो नहीं है पर यहाँ पर उनकी मंगल-कामना की तह में जो लोग प्रेम का स्थान पा जाते हैं वे भूल करते हैं। और यदि उनके कहने के अनुसार मान भी लिया जाय तो वहाँ प्रेम का एकदम दूसरा ही अर्थ लगाना पड़ेगा, उसका कायापलट ही हो जायगा।

× × × जब स्त्री-पुरुषों में परस्पर प्रेम न हो तो ग़लतफ़हमी का बढ़ना अवश्यम्भावी है और ऐसी हालत में यदि समाज ने एक को सबल और एक को निर्बल बना दिया है तो निश्चय ही सबल का निर्बल पर अत्याचार होगा और यह अत्याचार सहते-सहते निर्बल यदि ऊब उठे और सबल के अत्याचारों के प्रति आवाज़ उठाये तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? पर ऐसी हालत में भी यह अर्थ नहीं लगाया जा सकता कि अगर किसी का किसी के साथ गाढ़ा स्नेह हो और दोनों परस्पर एक-दूसरे को अपना ही अंश समझते हों तो भी वहाँ यह अधिकार रूपी झगड़ा पहुँचेगा।

× × ×

आपकी बहन

... ... ...

[ १० ]

नोट—बीच के पत्र नहीं मिल सके।

[ पत्र के आवश्यक अंश मात्र दिये गये हैं ]

अजमेर

६ । ११ । २९

*प्रिय बहन,*

·········हिन्दू कन्या तो जन्म से ही त्याग करना सीखती है । वह देवता के चरणों पर चढ़ी हुई कली के समान है ! उसका सारा जीवन आत्म-समर्पण और बलिदान का जीवन है । कभी माता-पिता के चरणों में, कभी पति के लिए, बाद में सन्तान एवं कुटुम्ब की हित-चिन्ता में वह अपने जीवन का एक सम्पूर्ण सत्व अर्पण कर देती है—जैसे परिजात का वृक्ष स्वतः अपने समस्त फूलों को, एक-एक करके, पृथ्वी-माता के चरणों पर चढ़ा देता है !

तुम विवाह के कारण दुखी न होना; दुखी होना तो भी तुम्हारी आँखों से आँसू न निकले । हृदय की आग को संयम के आवरण-द्वारा हृदय में ही रख सकोगी तो तुम एक ज्योतिर्मय आदर्श बनकर दीन-हीन अशक्त बहन-भाइयों को अपनी ओर खींच सकोगी । तुम आदर्श से गिर गई तो मेरे, तुम्हें बहन कहने के, अभिमान को कड़ा धक्का लगेगा । तुम्हारा विरोध, तुम्हारा दुःख तबतक सार्थक था, जबतक तुम्हारा जीवन तुम्हीं तक था । अब समाज के स्वीकृत बन्धनों-द्वारा तुम एक प्राणी के जीवन के साथ मृत्यु तक के लिए बाँध दी गई हो । अब तुम केवल अपने लिए हँस या रो नहीं सकतीं । अब तुम कुमारीत्व की सोनहली स्वतन्त्रता से नारीत्व के कठोर

शासन में आ गई हो। तुम्हें अधिकार था कि अनिच्छा होने पर अपनी समस्त शक्ति से तुम उसे अस्वीकार कर देतीं पर जब तुमने (किसी भी कारण से ही) वह पथ नहीं पकड़ा, तुम्हारी ज़िम्मेदारी बढ़ गई है। मुझे आशा है कि तुम हिन्दू नारी को समझती हो और उसके उच्च उत्सर्ग की गाथा में, आवश्यकता पड़ने पर, वह अध्याय लिखोगी जो मुझ-जैसे हजारों को तुम्हें बहन कहकर पुकारने के लिए लालायित और उत्कण्ठित कर देगा।

× × ×

आशीर्वाद के साथ—

तुम्हारा भाई

श्री रामनाथलाल 'सुमन'

## [ ११ ]

## वैधव्य की पवित्रता

[ यह पत्र एक भाई को लिखा गया था; इसमें विधवा-जीवन के प्रति कुछ सुन्दर विचार थे, अतः यहाँ दे दिया गया है ]

सुख निवास,
माटूँगा
( बम्बई )
१८-१-२८

*भाई द्विज,*

तुम्हारा कार्ड मिला। तुम्हारी बहन मेरी बहन थी। यह एक मँहगा दुःख है जो तुमपर और तुम्हारे नाते मुझपर आ पड़ा। इसे चुपचाप झेलना पड़ेगा। हमारी बहनें इसके लिए अभ्यस्त हैं। यदि तुम सोचो तो देश में तुम्हारी कितनी ऐसी बहिनें दिखाई पड़ेंगी। यहाँ इस बम्बई की सड़कों पर—करोड़ों का दैनिक व्यापार जहाँ होता है ऐसे मकानों के समीप ऐसी बहनों को मैंने देखा है जो जवानी के प्रथम ज्वार में ही विधवा हो गई हैं। मैं तीसरी श्रेणी वालों की बातें कर रहा हूँ। इनका जगत् में कोई नहीं है। यदि भगवान् का अस्तित्व हो तो शायद वही इनका सहारा है। पैसे देना, सहायता करना तो दूर रहा सहानुभूति का एक शब्द भी लोगों के मुँह से नहीं निकलता है। इनमें बाज़-बाज़ की गोद में चार-चार, छः-छः महीने के बच्चे हैं जो कई दिनों तक दो पैसे का दूध न मिलने के कारण भूख की ज्वाला के कारण रोया करते हैं। ये बच्चे! इनका क्या पाप है? ये क्या जानें कि मेरी माँ के अञ्चल में मेरी तृष्णा बुझाने

भर की शक्ति नहीं है। इन बहनों का साहस देखकर तो किसी प्रकार उन्हें सान्त्वना भी दी जा सकती है पर इन भोले तर्कहीन बच्चों का सूखा मुँह देखकर मनुष्य-जीवन से घृणा हो जाती है। मज़ा तो यह कि समाज के पण्डे इन बहनों पर व्यभिचार और पाप का दोषारोप करते नहीं शर्माते। बड़े-बड़े नगरों की बदबूदार तंग गलियों में ऐसी कितनी आत्मायें नार्किक यंत्रणा के साथ, अपने कलेजे को दबाकर, अपने यौवन का क्रय-विक्रय करती हैं! एक दिन 'माँ' के पवित्र सम्बोधन से जिनकी छाती फूल उठती वे आज समाज का कितना कोढ़, कितना पाप, कितना बोझ उठाकर, हमारे जैसे अहम्मन्यों के वासनाकुण्ड में दबी साँस के साथ लतपथ हो रही हैं। आज हम देख सकते तो देखते कि ये वेश्यायें, समाज की ये भिखारिनें, तिरस्कृत, उपेक्षित और बहिष्कृत आत्मायें हमसे अधिक भाव-गाम्भीर्य ( Intensity of Feeling ) की पवित्रता के साथ रहती हैं। पर कौन देखे? फ़ुर्सत किसे?

चञ्चल मत हो जाना! मैं नहीं जानता कि मेरी इस बहन की अवस्था क्या है? जब ऐसी बहनों का मुँह देखता हूँ तो अपने को कितना तुच्छ बोध करता हूँ! कितना ये सहती हैं! कला और कविता के नाम पर हम तो अपने ज़रा से दुःखों का ढिंढोरा पीटा करते हैं पर इनके कलेजे को मसोस कर निकलने वाला मौन कौन समझे? हम लोग व्यर्थ ही व्यापक और विराट के गायक हैं पर ये बहनें निस्सन्देह छिन्न वीणा के अस्त-व्यस्त तारों की सहनशील रागिनियाँ हैं। हाय!

तुम अभागे हो या वह अभागिनी है? हम लोग दुर्बल हैं पर ऐसा कहकर एक विधवा का अपमान मत करो। तुम अभागे कवि हो सकते हो—क्योंकि विधवा कितना बड़ा करुण काव्य है इसे तुम नहीं समझ सकते। ऐसा दुःख-ग्रहण शक्ति के परे है। उसे समझने की कोशिश करके क्यों उसे कलुषित करते हो! समझने की कोशिश करने वालों के लिए तो केवल

एक मार्ग है और वह यह कि इन बहनों का वैधव्य ही मिट जाय।

पर—उफ्! मुझसे यह कभी न होगा। न होगा। मैं × × विधवा-विवाह का औचित्य समझता हूँ। कलेजा फट जाता है; रहा नहीं जाता। पर कलेजे को पीस डालने का वह आत्मसम्मानमय गर्व का सुख दुनिया के आगे झुककर उसके आधार का एक चुंबन ले लेने में नहीं है। आस्कर वाइल्ड की जेल से लिखी गई वे अमर पंक्तियाँ मुझे कभी नहीं भूलतीं—

"Where there is sorrow, there is holy ground. Some day man will understand it," अर्थात् जहाँ दुःख है वहाँ पवित्रता है। किसी दिन मनुष्य इसे समझेगा।

क्या कहूँ? मुझमें तो बोलने की शक्ति सदैव से कम है! अपनी बहन से कहना कि उसके एक और असहाय और तुच्छ भाई है जो कुछ नहीं कर सकता है पर उसका दुःख समझता है।

तुम्हारा—

'सुमन'

श्री जनार्दनप्रसाद झा 'द्विज', काशी।

# औषधि-उपचार

## १. दूध उतरने की दवा

बहुत-सी माताओं को, बच्चे को पिलाने-भर दूध नहीं उतरता, उसके लिए माता को घी-दूध खूब खाना चाहिए; इसके अतिरिक्त निम्न-लिखित घरेलू उपाय लाभदायक हैं—

१—घी में भुना हुआ सफ़ेद ज़ीरा खाना चाहिए।

२—एक या दो तोला शतावर दूध में पीसकर पीना चाहिए।

३—बड़ी पीपल दूध में पकाकर पिये।

४—सूखा आँवला, धुले तिल, मक्खन, मिसरी सब को रगड़ कर चटावे।

५—मूँग का काढ़ा पीना चाहिए।

६—दूध-चावल अधिक खाना चाहिए।

७—गिलोय को दूध में उबाले और उसमें थोड़ा घी मिलाकर पिये।

## २. थनैली की दवा

कभी-कभी ज्यादा दूध आने या बच्चे की मृत्यु पर दूध भरे रहने से स्तनों में सूजन आ जाती और दर्द होता है। इसे थनैली कहते हैं। इसमें निम्नलिखित उपायों से फ़ायदा होता है—

१—बेल की छाल, नीम की पत्तियाँ और त्रिफला तीनों को पानी में एक साथ पकाकर उस पानी से दिन में कई बार धोवे।

२—इन्द्रायण की जड़ को पानी में पीस या घिसकर लेप करे।

३—हल्दी और लोध का लेप भी फ़ायदा करता है।

## ३. पकी नाभि की दवा

कभी-कभी नाल काटने के बाद या आगे चलकर बच्चों की नाभि पक जाती है। उस समय नीचे लिखे उपाय लाभकारी हैं—

१—हल्दी, लोध, मुलेठी, मेहँदी को तेल में पकाकर वहाँ लगावे।

२—बकरी के दूध से धोवे।

३—कपड़छन किया हुआ कत्थे का चूर्ण या बेसन डालना चाहिए।

४—नाल पर मकड़ी का सफ़ेद जाला चिपका देना चाहिए।

५—सफेदा लगाने एवं बोरिक के पानी से धोने से भी लाभ होता है।

## ४. मासिक धर्म रुकने पर

१—२ तोले काले तिल डेढ़ पाव पानी में पकावे; जब आध पाव रह जाय तो छानकर उसमें सोंठ, काली मिर्च, पीपल और भाडंगी ४-४ माशे लेकर और इनका एक में चूर्ण बनाकर काढ़े में मिला दे और ४—४॥ तोला एक साल का पुराना गुड़ मिलाकर प्रातःकाल पिया करे।

२—३—४ छुहारे को बराबर दूध और पानी में उबालकर आधा रह जाने पर पीने से भी लाभ होता है।

नोट—ये दोनों दवाइयाँ गरम हैं। जाड़े में इनका प्रयोग करना चाहिए।

## ५. श्वेत प्रदर की दवा

१—पठानी लोध १ छटाँक, चूनिया गोंद १ छटाँक, मोचरस १ छटाँक, माजूफल २ तोले। सबको कूट-छानकर फंकी बनावे। चार-चार माशे दोनों समय गाय के दूध या चावलों के पानी में लेना चाहिए।

नोट—एक अनुभवी वैद्य का कथन है कि इससे दो हफ्ते में श्वेतप्रदर ज़रूर अच्छा हो जायगा। इस विषय में 'महिला-जीवन' नामक एक दवा की भी तारीफ़ सुनी है।

२—मासिक धर्म की अशुद्धि और प्रदर दोनों रोगों में अशोकारिष्ठ का सेवन १–२ महीने करना चाहिए। बच्चा पैदा होने के बाद इसका सेवन लाभकर है पर यह किसी अनुभवी और ईमानदार वैद्य से ही ख़रीदना चाहिए। यह अर्क़ की तरह की दवा है और लगभग ५) में एक बोतल आती है।

## ६. बच्चों का सूखा रोग

कभी-कभी बच्चे बुखार-खाँसी या फोड़े-फुंसी से तंग होकर दिन-दिन सूखते जाते हैं। यह असल में एक प्रकार का क्षय रोग है। इसकी निम्न लिखित घरेलू दवा गुणकारी है—

१—धनिया का बीज पाव भर, नारियल का पका गोला ( गिरी ) पाव भर; राई ६ माशे, काली या सफ़ेद मिर्च ६ माशे, नागकेसर पावभर, गूलर की छाल का चूर्ण पावभर। सब का चूर्ण बना ले और कपड़छन करके उसमें उतनी ही खाँड मिलावे। गाय के दूध में छः-छः माशे दोनों समय देना चाहिए।

## ७. आग से जलने पर

मोम १ तोला, राल १ तोला, मुलेठी १ तोला, लोध १ तोला। सब को कूटछान कर आधा घी में मिलावे और आधा अलग रक्खे। घी वाला मलहम जले स्थान पर लगावे और बाकी आधा सूखा चूर्ण उस-पर छिड़क दे। चार-पाँच दिन में बिलकुल अच्छा हो जायगा।

## ८. बिच्छू काटने पर

१—निर्मली फल को पानी में घिसकर काटे स्थान पर लगावे, जल्द फ़ायदा होगा।

२—सेंधा नमक का पानी गरम कर जिधर काटे उसकी दूसरी ओर वाले कान में डाले।

३—जमालगोटा पीसकर लगावे।

९. सांप काटने पर

१—उस स्थान को तुरन्त दोनों तरफ़ कसकर कपड़े से बाँध दे और तेज़ चाकू से उसे ज़रा-सा चीरकर, दबाकर खून निकाल दे।

२—ज़रा-से पानी में अरीठा पीसकर पिलावे और नाक में डाले। इससे खूब उलटी होगी और ज़हर उतर जायगा।

# शांति

[ श्री प्रेमचन्द ]

जब मैं ससुराल आई, तो बिलकुल फूहड़ थी। न पहनने-ओढ़ने का सलीका न बातचीत करने का ढङ्ग। सिर उठाकर किसी से बातचीत न कर सकती थी। आँखें अपने आप झपक जाती थीं। किसी के सामने जाते शर्म आती, स्त्रियों तक के सामने बिना घूँघट झिझक होती थी। मैं कुछ हिंदी पढ़ी हुई थी, पर उपन्यास, नाटक आदि के पढ़ने में आनन्द न आता था। फुर्सत मिलने पर रामायण पढ़ती। उसमें मेरा मन बहुत लगता था। मैं उसे मनुष्यकृत नहीं समझती थी। मैं दिन-भर घर का कोई-न कोई काम करती रहती। और कोई काम न रहता, तो चर्खे पर सूत कातती। अपनी बूढ़ी सास से थर-थर काँपती थी। एक दिन दाल में नमक अधिक हो गया। ससुरजी ने भोजन के समय सिर्फ़ इतना ही कहा—"ज़रा नमक अन्दाज़ से डाला करो।" इतना सुनते ही हृदय काँपने लगा। मानों इससे अधिक कोई वेदना नहीं पहुँचाई जा सकती थी।

लेकिन मेरा फूहड़पन मेरे बाबूजी ( पतिदेव ) को पसंद न आता था। वह वकील थे। उन्होंने शिक्षा की ऊँची-ऊँची डिगरियाँ पाई थीं। वह मुझपर प्रेम अवश्य करते थे; पर उस प्रेम में दया की मात्रा अधिक होती थी। स्त्रियों के रहन-सहन और शिक्षा के सम्बन्ध में उनके विचार बहुत ही उदार थे। वह मुझे उन विचारों से बहुत नीचे देखकर कदाचित् मन ही मन खिन्न होते थे; परन्तु उसमें मेरा कोई अपराध न देखकर हमारे रस्म-रवाज पर झुंझलाते थे। उन्हें मेरे साथ बैठकर बातचीत करने में ज़रा भी आनन्द न आता था। सोने आते, तो कोई न कोई अंग्रेज़ी

पुस्तक साथ लाते, और नींद आने तक पढ़ा करते। जो कभी मैं पूछ बैठती कि क्या पढ़ते हो, तो मेरी ओर करुण-दृष्टि से देखकर उत्तर देते—तुम्हें क्या बतलाऊँ, यह आस्कर वाइल्ड की सर्वश्रेष्ठ रचना है। मैं अपनी अयोग्यता पर बहुत लज्जित थी। अपने को धिक्कारती, मैं ऐसे विद्वान पुरुष के योग्य नहीं हूँ। मुझे तो किसी उजड्ड के घर पड़ना था। बाबूजी मुझे निरादर की दृष्टि से नहीं देखते थे, यही मेरे लिए सौभाग्य की बात थी। एक दिन संध्या समय मैं रामायण पढ़ रही थी। भरतजी रामचन्द्रजी की खोज में निकले थे। करुण-विलाप पढ़कर मेरा हृदय गद्‌गद हो रहा था। नेत्रों से अश्रु-धारा बह रही थी। हृदय उमड़ आता था। सहसा बाबूजी कमरे में आये। मैंने पुस्तक तुरन्त बन्द कर दी। उनके सामने मैं अपने फूहड़पन को भरसक प्रकट न होने देती थी। लेकिन उन्होंने पुस्तक देख ली, और पूछा—रामायण है न?

मैंने अपराधियों की भाँति सिर झुकाकर कहा—हाँ, ज़रा देख रही थी।

बाबूजी—'इसमें शक नहीं कि पुस्तक बहुत ही अच्छी, भावों से भरी हुई है; लेकिन इसमें मानव-चरित्र को वैसी खूबी से नहीं दिखाया गया, जैसा अंग्रेज़ या फ्रांसीसी लेखक दिखलाते हैं। तुम्हारी समझ में तो न आवेगा, लेकिन कहने में क्या हरज है, यूरोप में आजकल 'स्वाभाविकता' ( Realism ) का ज़माना है। वे लोग मनोभावों के उत्थान और पतन का ऐसा वास्तविक वर्णन करते हैं कि पढ़कर आश्चर्य होता है। हमारे यहाँ कवियों को पग-पग पर धर्म तथा नीति का ध्यान रखना पड़ता है, इसलिए कभी-कभी उनके भावों में अस्वाभाविकता आ जाती है; और यही त्रुटि तुलसीदास में भी है।' मेरी समझ में उस समय कुछ भी न आया।

बाबूजी—कोई कठिन बात नहीं। एक घंटे भी रोज़ पढ़ो, तो थोड़े ही समय में काफ़ी योग्यता प्राप्त कर सकती हो। पर तुमने तो मानों मेरी

बातें न मानने की सौगंद खाली है। कितना समझाया कि मुझसे शर्म करने की कोई आवश्यकता नहीं; पर तुम्हारे ऊपर कुछ असर न पड़ा। कितना कहता हूँ ज़रा सफ़ाई से रहा करो; परत्मात्मा सुन्दरता देता है, तो चाहता है कि उसका श्रृङ्गार भी होता रहे; लेकिन जान पड़ता है तुम्हारी दृष्टि में उसका कुछ मूल्य नहीं। या शायद तुम समझती हो कि मेरे-जैसे कुरूप मनुष्य के लिए तुम चाहे जैसी भी रहो; आवश्यकता से अधिक अच्छी हो। यह अत्याचार मेरे ऊपर है। तुम मुझे ठोक-पीटकर वैराग्य सिखाना चाहती हो। जब मैं दिन-रात मेहनत करके कमाता हूँ तो स्वभावतः मेरी यह इच्छा होती है कि उस द्रव्य का सबसे उत्तम व्यय हो; परन्तु तुम्हारा फूहड़पन और पुराने विचार मेरे सारे परिश्रम पर पानी फेर देते हैं। स्त्रियाँ केवल भोजन बनाने, बच्चे पालने, पति की सेवा करने और एकादशी का व्रत करने के लिए नहीं हैं। उनके जीवन का लक्ष्य बहुत ऊँचा है। वे मनुष्यों के समस्त सामाजिक और मानसिक विषयों में समान रूप से भाग लेने की अधिकारिणी हैं। उन्हें मनुष्यों की भाँति स्वतंत्र रहने का भी अधिकार प्राप्त है। मुझे तुम्हारी यह बन्दी दशा देखकर बड़ा कष्ट होता है। स्त्री पुरुष की अर्द्धांगिनी मानी गई है। लेकिन तुम मेरी मानसिक या सामाजिक किसी आवश्यकता को पूरा नहीं कर सकतीं। मेरा और तुम्हारा धर्म अलग, आचार-विचार अलग, आमोद-प्रमोद के विषय अलग। जीवन के किसी कार्य में मुझे तुमसे किसी प्रकार की सहायता नहीं मिल सकती। तुम स्वयं विचार सकती हो कि ऐसी दशा में मेरी ज़िंदगी कैसी बुरी तरह कट रही है।

बाबूजी का कहना बिलकुल यथार्थ था। मैं उनके गले में एक जंज़ीर की भाँति पड़ी हुई थी। उस दिन से मैंने उन्हीं के कहे अनुसार चलने की दृढ़ प्रतिज्ञा कर ली; अपने देवता को किस प्रकार अप्रसन्न करती?

यह तो कैसे कहूँ कि मुझे पहनने-ओढ़ने से प्रेम न था। था,

और उतना ही था, जितना दूसरी स्त्रियों को होता है। जब बालक और वृद्ध तक शृंगार पसंद करते हैं तो मैं तो युवती ठहरी! मन भीतर ही भीतर मचल कर रह जाता था। मेरे मायके में मोटा खाने और मोटा पहनने की चाल थी। मेरी माँ और दादी हाथों से सूत कातती थीं, और जुलाहे से उसी सूत के कपड़े बुनवा लिये जाते थे। बाहर से बहुत कम कपड़े आते थे। मैं कभी ज़रा महीन कपड़ा पहनना चाहती या शृङ्गार की ओर रुचि दिखाती तो अम्मा फौरन टोकतीं और समझातीं कि बहुत बनाव-सँवार भले घर की लड़कियों को शोभा नहीं देता। ऐसी आदत अच्छी नहीं। यदि कभी वह मुझे दर्पण के सामने देख लेतीं, तो झिड़कने लगतीं। परन्तु अब बाबूजी की ज़िद से मेरी यह झिझक जाती रही। मेरी सास और ननदें मेरे बनाव-शृङ्गार पर नाक-भौं सिकोड़तीं; पर मुझे अब उनकी परवा न थी। बाबूजी की प्रेम-परिपूर्ण दृष्टि के लिए मैं झिड़कियाँ भी सह सकती थी। अब उनके और मेरे विचारों में समानता आती जाती थी! वह अधिक प्रसन्नचित्त जान पड़ते थे। वह मेरे लिए फ़ैशनेबुल साड़ियाँ, सुन्दर जाकटें, चमकते हुए जूते और कामदार स्लीपरें लाया करते। पर मैं इन वस्तुओं को धारण कर किसी के सामने न निकलती, ये वस्त्र केवल बाबूजी के ही सामने पहनने के लिए रक्खे थे। मुझे इस प्रकार बनी-ठनी देखकर उन्हें बड़ी प्रसन्नता होती थी। स्त्री अपने पति की प्रसन्नता के लिए क्या नहीं कर सकती? अब घर के काम-काज में मेरा जी न लगता था। मेरा अधिक समय बनाव-शृंगार तथा पुस्तकावलोकन में ही बीतने लगा। पुस्तकों से मुझे प्रेम होने लगा था।

यद्यपि अभी तक मैं अपने सास-ससुर का लिहाज़ करती थी, उनके सामने बूट और गाउन पहन कर निकलने का मुझे साहस न होता था, पर मुझे उनकी शिक्षापूर्ण बातें न भाती थीं। मैं सोचती, जब मेरा पति सैकड़ों रुपये महीना कमाता है, तो घर में मैं चेरी बन कर क्यों रहूँ?

यों अपनी इच्छा से चाहे जितना काम करूँ, पर ये लोग मुझे आज्ञा देने वाले कौन हैं ? मुझमें आत्माभिमान की मात्रा बढ़ने लगी। यदि अम्मा मुझे कोई काम करने को कहतीं, तो मैं अदबदा कर उसे टाल जाती। एक दिन उन्होंने कहा—सबेरे के जलपान के लिए कुछ दालमोट बनालो। मैं बात अनसुनी कर गई। अम्मा ने कुछ देर तक मेरी राह देखी; पर जब मैं अपने कमरे से न निकली तो उन्हें गुस्सा हो आया। वह बड़ी चिड़चिड़ी प्रकृति की थीं। तनिक-सी बात पर तुनक जाती थीं। उन्हें अपनी प्रतिष्ठा का इतना अभिमान था कि मुझे बिलकुल लौंडी ही समझती थीं। हाँ, अपनी पुत्रियों से सदैव नम्रता से पेश आतीं। बल्कि मैं तो यह कहूँगी कि उन्हें सिर चढ़ा रक्खा था। वह क्रोध में भरी हुई मेरे कमरे के द्वार पर आकर बोलीं—'तुमसे मैंने दालमोट बनाने को कहा था। बनाया ?' मैं कुछ रुष्ट होकर बोली—अभी फुर्सत नहीं मिली।

अम्मा—तो तुम्हारी जान में दिन भर पड़े रहना ही बड़ा काम है ? यह आजकल तुम्हें हो क्या गया है ? किस घमंड में हो ? क्या यह सोचती हो कि मेरा पति कमाता है, तो मैं काम क्यों करूँ ? इस घमंड में न भूलना। तुम्हारा पति लाख कमाये, लेकिन घर में राज मेरा ही रहेगा। आज वह चार पैसे कमाने लगा है तो तुम्हें मालकिन बनने की हवस हो रही है। लेकिन उसे पालने-पोसने तुम नहीं आई थीं, मैंने ही उसे पढ़ा-लिखा कर इस योग्य बनाया है। वाह ! कल की छोकरी अभी से यह गुमान !

मैं रोने लगी। मुँह से एक बात न निकली। बाबूजी उस समय ऊपर कमरे में बैठे कुछ पढ़ रहे थे। ये सब बातें उन्होंने सुनीं। उन्हें बड़ा कष्ट हुआ। रात को जब घर में आये तो बोले—देखा तुमने आज अम्मा का क्रोध ? यही अत्याचार है, जिससे स्त्रियों को अपनी ज़िंदगी पहाड़ मालूम होने लगती है। इन बातों से हृदय में कितनी वेदना होती है,

इसका जानना असम्भव है। भार-रूप हो जाता है। हृदय जर्जर हो जाता है। और आत्मोन्नति उसी प्रकार रुक जाती है, जैसे जल, प्रकाश और वायु के बिना पौधे सूख जाते हैं। हमारे घरों में यह बड़ा अन्धेर है। अब मैं तो उनका पुत्र ही ठहरा, उनके सामने मुँह नहीं खोल सकता। मुझपर उनका बहुत बड़ा अधिकार है। अतएव उनके विरुद्ध एक शब्द भी कहना मेरे लिए लज्जा की बात होगी, और यही बन्धन तुम्हारे लिए भी है। यदि तुमने उनकी बातें चुपचाप न सुन ली होतीं तो मुझे बहुत ही दुःख होता! कदाचित मैं विष खा लेता। ऐसी दशा में दो ही बातें सम्भव हैं, या तो सदैव उनकी घुड़कियों-झिड़कियों को सहे जाओ, या अपने लिए कोई दूसरा रास्ता ढूँढो। अब इस बात की आशा करना कि अम्मा के स्वभाव में कोई परिवर्तन होगा, बिलकुल भ्रम है! बोलो, तुम्हें यह स्वीकार है?

मैंने डरते-डरते कहा—आपकी जो आज्ञा हो, वह करूँ। अब कभी न पढ़ूँ-लिखूँगी, और जो कुछ वह कहेंगी, वही करूँगी। यदि वह इसी में प्रसन्न है तो यही सही—मुझे पढ़-लिख कर क्या करना है?

बाबूजी—पर मैं यह नहीं चाहता। अम्मा ने आज आरम्भ किया है। अब रोज बढ़ती ही जाँयगी। मैं तुम्हें जितना ही सभ्य तथा विचारशील बनाने की चेष्टा करूँगा, उतना ही उन्हें बुरा लगेगा, और उनका गुस्सा तुम्हीं पर उतरेगा। उन्हें पता नहीं जिस आबहवा में उन्होंने अपनी जिन्दगी बिताई है वह अब नहीं रही। विचार-स्वातंत्र्य और समयानुकूलता उनकी दृष्टि में अधर्म से कम नहीं। मैंने यह सोचा है कि किसी दूसरे शहर में चल कर अपना अड्डा जमाऊँ। मेरी वकालत भी यहाँ नहीं चलती। इसलिए किसी बहाने की भी आवश्यकता न पड़ेगी।

मैं इस तजवीज़ के विरुद्ध कुछ न बोली। यद्यपि मुझे अकेले रहने से भय लगता था; तथापि वहाँ स्वतन्त्र रहने की आशा ने मन को प्रफुल्लित कर दिया।

( ३ )

उसी दिन से अम्मा ने मुझसे बोलना छोड़ दिया। महरियों, पड़ोसिनों और ननदों के आगे मेरा परिहास किया करतीं। यह मुझे बहुत बुरा मालूम होता था। इसके बदले यदि वह कुछ भली-बुरी बातें कह लेतीं तो मुझे स्वीकार था। मेरे हृदय से उनकी मान-मर्यादा घटने लगी। किसी मनुष्य पर इस प्रकार कटाक्ष करना उसके हृदय से अपने आदर को मिटाने के समान है। मेरे ऊपर सबसे गुरुतर दोषारोपण यह था कि मैंने बाबूजी पर कोई मोहन-मन्त्र फूँक दिया है; वह मेरे इशारों पर चलते हैं। पर यथार्थ में बात उलटी थी।

भाद्र मास था। जन्माष्टमी का त्योहार आया। घर में लोगों ने व्रत रक्खा। मैंने भी सदैव की भाँति व्रत रक्खा। ठाकुर जी का जन्म रात को बारह बजे होने वाला था। हम सब बैठी गाती-बजाती थीं। बाबूजी इन असभ्य व्यवहारों के बिलकुल विरुद्ध थे। वह होली के दिन रंग भी न खेलते, गाने-बजाने की तो बात ही अलग। रात को एक बजे जब मैं उनके कमरे में गई, तो मुझे समझाने लगे—इस प्रकार शरीर को कष्ट देने से क्या लाभ? कृष्ण महापुरुष अवश्य थे, और उनकी पूजा करना हमारा कर्तव्य है। पर इस गाने-बजाने से क्या फ़ायदा? इस ढोंग का नाम धर्म नहीं है। धर्म का सम्बन्ध सचाई और ईमान से है, दिखावे से नहीं।

बाबूजी स्वंय इस मार्ग का अनुसरण करते थे। वह भगवद्गीता की अत्यन्त प्रशंसा करते, पर उसका पाठ कभी न करते थे। उपनिषदों की प्रशंसा में उनके मुख से मानो पुष्प-वृष्टि होने लगती थी; पर मैंने उन्हें कभी कोई उपनिषद पढ़ते नहीं देखा। वह हिन्दूधर्म के गूढ़ तत्त्व-ज्ञान पर लट्टू थे, पर इसे समयानुकूल नहीं समझते थे। विशेष कर वेदान्त

को तो वह भारत की अवनति का मूल कारण समझते थे। वह कहा करते थे कि इसी वेदान्त ने हमको चौपट कर दिया; हम दुनिया के पदार्थों को तुच्छ समझने लगे, जिसका फल अबतक भुगत रहे हैं। अब उन्नति का समय है। चुपचाप बैठे रहने से निर्वाह नहीं। संतोष ने ही भारत को ग़ारत कर दिया।

उस समय उनको उत्तर देने की शक्ति मुझमें कहाँ थी? हाँ, अब जान पड़ता है कि वह योरोपीय सभ्यता के चक्कर में पड़े हुए थे। अब वह स्वयं ऐसी बातें नहीं करते; वह जोश अब ठण्डा हो चला है।

( ४ )

इसके कुछ दिन बाद हम इलाहाबाद चले आये। बाबूजी ने पहले ही एक दोमंज़िला मकान ले रक्खा था—सब तरह से सजा-सजाया। हमारे यहाँ पाँच नौकर थे। दो स्त्रियाँ, दो पुरुष और एक महाराज। अब मैं घर के कुल काम-काज से छुट्टी पा गई। कभी जी घबराता, तो कोई उपन्यास लेकर पढ़ने लगती।

यहाँ फूल और पीतल के बर्तन बहुत कम थे। चीनी की रकाबियाँ और प्याले आलमारियों में सजे रक्खे थे। भोजन मेज़ पर आता था। बाबूजी बड़े चाव से भोजन करते थे। मुझे पहले कुछ शर्म आती थी; लेकिन धीरे-धीरे मैं भी मेज़ पर भोजन करने लगी। हमारे पास एक सुन्दर टमटम थी। अब हम पैदल बिलकुल न चलते थे। किसी से मिलने दस पग भी जाना होता, तो गाड़ी तैयार कराई जाती। बाबूजी कहते—यही फ़ैशन है।

बाबूजी की आमदनी अभी बहुत कम थी। भलीभाँति ख़र्च भी न चलता था। कभी-कभी मैं उन्हें चिन्ताकुल देखती, तो समझाती कि जब आय इतनी कम है, तो व्यय इतना क्यों बढ़ा रक्खा है। कोई छोटा-सा मकान ले लो। दो नौकरों से भी काम चल सकता है। लेकिन बाबूजी

मेरी बातों पर हँस देते और कहते—मैं अपनी दरिद्रता का ढिंढोरा अपने आप क्यों पीटूँ ? दरिद्रता प्रकट करना दरिद्र होने से अधिक दुःखदाई होता है। भूल जाओ कि हम लोग निर्धन हैं, फिर लक्ष्मी हमारे पास आप दौड़ी आवेगी। खर्च बढ़ना, आवश्यकताओं का अधिक होना ही द्रव्योपार्जन की पहली सीढ़ी है। इससे हमारी गुप्त शक्तियाँ विकसित हो जाती हैं, और हम उन कष्टों को झेलते हुए आगे पग धरने योग्य होते हैं। संतोष दरिद्रता का दूसरा नाम है।

अस्तु। हम लोगों का ख़र्च दिन पर दिन बढ़ता ही जाता था। हम लोग सप्ताह में तीन बार थिएटर ज़रूर देखने जाते। सप्ताह में एक बार मित्रों को भोज अवश्य ही दिया जाता। अब मुझे सूझने लगा कि जीवन का लक्ष्य सुख-भोग ही है। ईश्वर को हमारी उपासना की इच्छा नहीं। उसने हमको उत्तम-उत्तम वस्तुयें भोगने के लिए ही दी हैं। उनको भोगना ही सर्वोत्तम आराधना है। एक ईसाई लेडी मुझे पढ़ाने तथा गाना सिखाने आने लगी।

घर में एक पियानो भी आ गया। इन्हीं आनन्दों में फँसकर मैं रामायण और भक्तमाल को भूल गई। वे पुस्तकें मुझे अप्रिय मालूम होने लगीं। देवताओं पर से विश्वास उठ गया।

धीरे-धीरे यहाँ के बड़े लोगों से स्नेह और सम्बन्ध बढ़ने लगा। यह एक नई सोसायटी थी। इसका रहन-सहन, आहार-व्यवहार और आचार-विचार मेरे लिए सर्वथा अनोखे थे। मैं इस सोसाइटी में ऐसी जान पड़ती, जैसे मोरों में कौआ। इन लेडियों की बात-चीत कभी थिएटर और घुड़दौड़ के विषय में होती, कभी टेनिस, समाचारपत्रों और अच्छे-अच्छे लेखकों के लेखों पर। उनके चातुर्य, बुद्धि की तीव्रता, स्फूर्ति और चपलता पर मुझे अचम्भा होता! ऐसा मालूम होता कि वे ज्ञान और प्रकाश की पुतलियाँ हैं। वे बिना घूँघट बाहर निकलतीं; मैं उन

देवियों को कभी उदास या चिंतित न पाती। मिस्टर दास बहुत बीमार थे, परन्तु मिसेज दास के माथे पर चिन्ता का चिन्ह तक न था। मिस्टर बागड़ी नैनीताल में तपेदिक का इलाज करा रहे थे, पर मिसेज बागड़ी नित्य टेनिस खेलने जाती थीं। इस अवस्था में मेरी क्या दशा होती, यह मैं ही जानती हूँ।

इन लेडियों की रीति-नीति में एक आकर्षण शक्ति थी, जो मुझे खींचे लिये जाती थी। मैं उन्हें सदैव आमोद-प्रमोद के लिए उत्सुक देखती, और मेरा जी चाहता कि उन्हीं की भाँति निस्संकोच हो जाती। उनका अंग्रेजी वार्तालाप सुनकर मुझे मालूम होता कि वे देवियाँ हैं। मैं अपनी इन त्रुटियों की पूर्ति के लिए प्रयत्न किया करती थी।

इसी बीच मुझे एक खेदजनक अनुभव होने लगा। यद्यपि बाबूजी पहले से मेरा अधिक आदर करते, मुझे सदैव 'डियर' 'डार्लिंग' आदि कह कर पुकारते थे, तथापि मुझे उनकी बातों में एक प्रकार की बनावट मालूम होती थी। ऐसा प्रतीत होता था, मानों ये बातें उनके हृदय से नहीं मुख से निकलती हैं। उनके स्नेह और प्यार में हार्दिक भावों की जगह अलंकार ज्यादा होता था किन्तु और भी अचम्भे की बात यह थी कि अब मुझे बाबूजी पर वह पहले की सी श्रद्धा न रही थी। अब उनकी सिर की पीड़ा से मेरे हृदय में पीड़ा न होती थी। मुझ में आत्मगौरव का आविर्भाव होने लगा था। अब मैं अपना बनाव-श्रृंगार इसलिए करती थी कि इस संसार में यह भी मेरा एक कर्त्तव्य है, इसलिए नहीं कि मैं किसी एक पुरुष की व्रतधारिणी हूँ। अब मुझे भी अपनी सुन्दरता पर गर्व होने लगा था। मैं अब किसी दूसरे के लिए नहीं, अपने लिए जीती थी। त्याग तथा सेवा का भाव मेरे हृदय से लुप्त होने लगा था।

मैं अब भी परदा करती थी। परन्तु हृदय अपनी सुन्दरता की सराहना सुनने के लिए व्याकुल रहता था। एक दिन मिस्टर दास तथा और

भी सभ्यगण बाबूजी के पास बैठे थे। मेरे और उनके बीच में केवल एक परदे की आड़ थी। बाबूजी मेरी इस झिझक से बहुत ही लज्जित थे। इसे वह अपनी सभ्यता में काला धब्बा समझते थे। कदाचित् वह दिखाना चाहते थे कि मेरी स्त्री इसलिए परदे में नहीं है कि वह रूप तथा वस्त्राभूषणों में किसी से कम है, बल्कि इसलिए कि अभी उसे लज्जा आती है। वह मुझे किसी बहाने से बारम्बार परदे के निकट बुलाते जिसमें अनेक मित्र मेरी सुन्दरता और मेरे वस्त्राभूषण देख लें। अन्त में कुछ दिन बाद मेरी झिझक ग़ायब होगई। इलाहाबाद आने के पूरे दो वर्ष बाद मैं बाबूजी के साथ बिना परदे के सैर करने लगी। सैर के बाद टेनिस की नौबत आई। अन्त को मैंने क्लब में जाकर दम लिया। पहले यह टेनिस और क्लब मुझे तमाशा-सा मालूम होता था, मानों वे लोग व्यायाम के लिए टेनिस खेलने आते थे। वे कभी न भूलते थे कि हम टेनिस खेल रहे हैं; उनके प्रत्येक काम में—झुकने में, दौड़ने में, उचकने में एक कृत्रिमता होती थी, जिससे प्रतीत होता था कि इस खेल का प्रयोजन कसरत नहीं, केवल दिखावा है।

क्लब में इससे भी विचित्र अवस्था थी। वह पूरा स्वाँग था, भद्दा और बेजोड़। लोग अंग्रेजी के कुछ चुने हुए शब्दों का प्रयोग करते थे, जिनमें कोई सार न होता था, नकली हँसी हँसते थे जिसका कोई अवसर न होता था; स्त्रियों की वह फूहड़ निर्लज्जता और पुरुषों की वह भाव शून्य स्त्री-पूजा मुझे तनिक भी न आती थी। चारों ओर अंग्रेजी चाल-ढाल की एक हास्यजनक नक़ल थी। परन्तु क्रमशः मैं भी वही रंग पकड़ने और उन्हीं का अनुकरण करने लगी। अब मुझे अनुभव हुआ कि इस प्रदर्शन-लोलुपता में कितनी शक्ति है। मैं अब नित्य नये शृङ्गार करती, नित्य नया रूप भरती, केवल इसलिए कि क्लब में सबकी आँखों में चुभ जाऊँ। अब मुझे बाबूजी की सेवा में सत्कार से अधिक अपने बनाव-शृंगार की

धुन रहती थी। यहाँ तक कि यह शौक़ एक नशा-सा बन गया। इतना ही नहीं, लोगों से अपने सौंदर्य की प्रशंसा सुनकर मुझे एक अभिमान मिश्रित आनन्द का अनुभव होने लगा। मेरी लज्जाशीलता की सीमायें विस्तृत हो गईं। वह दृष्टिपात, जो कभी मेरे शरीर के प्रत्येक रोएँ को खड़ा कर देता, और वह हास्य-कटाक्ष, जो कभी मुझे विष खा लेने को प्रस्तुत कर देता, उनसे अब मुझे एक उन्माद-पूर्ण हर्ष होता था। परंतु जब कभी मैं अपनी अवस्था पर आन्तरिक दृष्टि डालती, तो मुझे बड़ी घबड़ाहट होती थी। यह नाव किस घाट लगेगी? कभी-कभी इरादा करती कि क्लब न जाऊँगी; परन्तु समय आते ही फिर तैयार हो जाती। मैं अपने वश में न थी। मेरी सद्कल्पनायें निर्बल हो गई थीं।

( ५ )

दो वर्ष और बीत गये, और अब बाबूजी के स्वभाव में एक विचित्र परिवर्तन होने लगा। वह उदास और चिंतित रहने लगे। मुझसे बहुत कम बोलते। ऐसा जान पड़ता कि उन्हें कठिन चिन्ता ने घेर रक्खा है, या कोई बीमारी हो गई है। मुँह बिलकुल सूखा रहता था। तनिक-तनिक सी बात पर नौकरों से झल्लाने लगते; और बाहर बहुत कम जाते।

अभी एक ही मास पहले वह सौ काम छोड़कर क्लब अवश्य जाते थे, वहाँ गये बिना उन्हें कल न पड़ती थी; पर अब अधिकतर अपने कमरे में आराम-कुर्सी पर लेटे हुए समाचारपत्र और पुस्तकें देखा करते थे। मेरी समझ में न आता कि बात क्या है?

एक दिन उन्हें बड़े ज़ोर का बुख़ार आया, दिन-भर बेहोश पड़े रहे। परन्तु मुझे उनके पास बैठने में अंकुश-सा लगता था। मेरा जी एक उपन्यास में लगा हुआ था। उनके पास जाती और पल-भर में फिर लौट जाती थी। टेनिस का समय आया, तो मैं दुविधा में पड़ गई कि जाऊँ

या न जाऊँ । देर तक मन में यह संग्राम होता रहा । अन्त को मैंने यही निर्णय किया कि मेरे यहाँ रहने से यह कुछ अच्छे तो हो नहीं जायँगे, इससे मेरा यहाँ बैठा रहना बिलकुल निरर्थक है । मैंने बढ़िया वस्त्र पहने, और रैकेट लेकर क्लब-घर जा पहुँची । वहाँ मैंने मिसेज़ दास और मिसेज़ बागड़ी से बाबूजी की दशा बतलाई, और सजल-नेत्र चुप-चाप बैठी रही । जब सब लोग कोर्ट में जाने लगे, और मिस्टर दास ने मुझसे चलने को कहा, तो मैं एक ठण्डी आह भरकर कोर्ट में जा पहुँची और खेलने लगी ।

आज से तीन वर्ष पूर्व बाबूजी को इसी प्रकार बुख़ार आ गया था, मैं रात-भर उन्हें पंखा झलती रही थी । हृदय व्याकुल था, और यही जी चाहता था कि इनके बदले मुझे बुख़ार आजाय; परन्तु यह उठ बैठें । पर अब हृदय तो स्नेहशून्य हो गया था, दिखावा अधिक था । अकेले रोने की मुझमें क्षमता न रह गई थी । मैं सदैव की भाँति रात को नौ बजे लौटी । बाबूजी का जी कुछ अच्छा जान पड़ा । उन्होंने मुझे केवल दबी दृष्टि से देखा, और करवट बदली । परंतु मैं लौटी तो मेरा ही हृदय मुझे अपनी स्वार्थपरता और प्रमोदासक्ति पर धिक्कारता रहा ।

मैं अब अंग्रेज़ी उपन्यासों को समझने लगी थी । हमारी बात-चीत अधिक उत्कृष्ट और आलोचनात्मक होती थी ।

हमारी सभ्यता का आदर्श अब बहुत ही उच्च हो गया था । हमको अब अपनी मित्र-मंडली से बाहर दूसरों से मिलने-जुलने में संकोच होता था । अब हम अपने से छोटी श्रेणी के लोगों से बोलने में अपना अपमान समझते थे । नौकरों को अपना नौकर समझते थे, और बस, हमको उनके निजी मामलों से कुछ मतलब न था । हम उनसे अलग रह कर उनके ऊपर रोब जमाये रखना चाहते थे । हमारी इच्छा यह थी कि वह हम लोगों को साहब समझें । हिन्दुस्तानी स्त्रियों को देखकर मुझे उनसे घृणा होती थी; उनमें शिष्टता न थी । खैर ।

बाबूजी का जी दूसरे दिन भी न सम्हला। मैं क्लब न गई। परंतु जब लगातार तीन दिन तक उन्हें बुख़ार आता गया, और मिसेज़ दास ने बारंबार एक नर्स बुलाने का आदेश किया तो मैं सहमत हो गई। उसदिन से रोगी की सेवा-शुश्रषा से छुट्टी पाकर बड़ा हर्ष हुआ। यद्यपि दो दिन मैं क्लब न गई थी, परंतु मेरा जी वहीं लगा रहता था, बल्कि अपने भीरुता-पूर्ण त्याग पर क्रोध भी आता था। एक दिन तीसरे पहर मैं कुर्सी पर लेटी हुई एक अंग्रेज़ी पुस्तक पढ़ रही थी। अचानक मन में यह विचार उठा कि बाबूजी का बुख़ार असाध्य हो जाय तो? परंतु इस विचार से मुझे लेश-मात्र दुःख न हुआ। मैं इस शोकमय कल्पना का मन-ही-मन आनंद उठाने लगी। मिसेज़ दास, मिसेज़ नायडू, मिसेज़ श्रीवास्तव, मिस-खरे, मिसेज़ शरगा अवश्य ही मातमपुर्सी करने आवेंगी। उन्हें देखते ही मैं सजल-नेत्र हो उठूँगी और कहूँगी—बहनो! मैं लुट गई, हाय, मैं लुट गई! अब मेरा जीवन अँधेरी रात के भयावह वन या श्मशान के दीपक के समान है। परंतु मेरी अवस्था पर दुःख न प्रकट करो। मुझ पर जो पड़ेगी, उसे मैं उस महान् आत्मा के मोक्ष के विचार से सह लूँगी।

मैंने इस प्रकार मन में एक शोक-पूर्ण व्याख्यान की रचना कर डाली। यहाँ तक कि अपने उस वस्त्र के विषय में भी निश्चय कर लिया, जो मृतक के साथ श्मशान जाते समय पहनूँगी।

इस घटना की शहर-भर में चर्चा हो जायगी। सारे कैंटुन्मेंट के लोग मुझे समवेदना के पत्र भेजेंगे। तब मैं उनका उत्तर समाचार-पत्रों में प्रकाशित करा दूँगी कि मैं प्रत्येक शोक-पत्र का उत्तर देने में असमर्थ हूँ। हृदय के टुकड़े-टुकड़े हो गये हैं, उसे रोने के सिवा और किसी काम के लिये समय नहीं है। मैं इस हमदर्दी के लिए उन लोगों की कृतज्ञ हूँ, और उनसे विनय पूर्वक निवेदन करती हूँ कि वे मृतक की आत्मा को सद्गति के निमित्त ईश्वर से प्राथना करें। मैं इन्हीं विचारों में डूबी

हुई थी कि नर्स ने आकर कहा—आपको साहब याद करते हैं। यह मेरे क्लब जाने का समय था। मुझे उनका बुलाना अखर गया। लेकिन क्या करती, किसी तरह उनके पास गई। बाबूजी को बीमार हुए लग-भग एक मास हो गया था। वह अत्यंत दुर्बल हो रहे थे। उन्होंने मेरी ओर विनय-पूर्ण दृष्टि से देखा। उसमें आँसू भरे हुए थे। मुझे उनपर दया आई। बैठ गई, और ढाढ़स देते हुए बोली—क्या करूँ ? कोई दूसरा डाक्टर बुलाऊँ।

बाबूजी आँखें नीची करके अत्यंत करुण भाव से बोले—मैं यहाँ कभी नहीं अच्छा हो सकता, मुझे अम्मा के पास पहुँचा दो।

मैंने कहा—क्या आप समझते हैं कि वहाँ आपकी चिकित्सा यहाँ से अच्छी होगी ?

बाबजी बोले—क्या जानें क्यों मेरा जी अम्मा के दर्शनों को लालायित हो रहा है। मुझे ऐसा मालूम होता है कि मैं वहाँ बिना दवा-दर्पन के भी अच्छा हो जाऊँगा।

मैं—यह आपका केवल विचार-मात्र है।

बाबूजी—शायद ऐसा ही हो। लेकिन मेरी यह विनय स्वीकार करो। मैं इस रोग से नहीं, इस जीवन से ही दुःखित हूँ।

मैंने अचरज से उनकी ओर देखा।

बाबूजी फिर बोले—हाँ मैं इस जिंदगी से तंग आगया हूँ। मैं अब समझ रहा हूँ कि मैं जिस स्वच्छ, लहराते हुए निर्मल जल की ओर दौड़ा जा रहा था, वह मरु-भूमि है। मैं इस प्रकार के जीवन के बाहरी रूप पर लट्टू हो रहा था, परंतु अब मुझे उसकी आंतरिक अवस्थाओं का बोध हो रहा है। इन चार वर्षों में मैंने इस उपवन में खूब भ्रमण किया, और उसे आदि से अंत तक कंटकमय पाया। यहाँ न तो हृदय की शांति है, न आत्मिक आनंद। यह एक उन्मत्त, अशांतिमय, स्वार्थ-पूर्ण, विलास-युक्त

जीवन है। यहाँ न नीति है न धर्म, न सहानुभूति न सहृदयता। परमात्मा के लिए मुझे इस अग्नि से बचाओ। यदि और कोई उपाय न हो, तो अम्मा को एक पत्र ही लिख दो। वह अवश्य यहाँ आवेंगी। अपने अभागे पुत्र का दुःख उनसे न देखा जायगा। उन्हें इस सोसाइटी की अभी हवा नहीं लगी; वह आवेंगी। उनकी वह ममता-पूर्ण दृष्टि; वह स्नेह-पूर्ण शुश्रूषा मेरे लिए सौ ओषधियों का काम करेगी। उनके मुख पर वह ज्योति प्रकाशमान होगी, जिसके लिए मेरे नेत्र तरस रहे हैं। उनके हृदय में स्नेह है, विश्वास है। यदि उनकी गोद में मैं मर भी जाऊँ तो मेरी आत्मा को शांति मिलेगी।

मैं समझी कि यह बुख़ार की बकझक है। नर्स से कहा—ज़रा इनका टैंपरेचर तो लो, मैं अभी डाक्टर के पास जाती हूँ। मेरा हृदय एक अज्ञात भय से काँपने लगा। नर्स ने थरमामीटर निकाला; परन्तु ज्योंही बाबूजी के समीप गई, उन्होंने उसके हाथ से वह यन्त्र छीनकर पृथ्वी पर पटक दिया। उसके टुकड़े टुकड़े हो गये। फिर मेरी ओर एक अवहेलना-पूर्ण दृष्टि से देखकर कहा—साफ़-साफ़ क्यों नहीं कहती हो कि मैं क्लबघर जाती हूँ, जिसके लिए तुमने ये वस्त्र धारण किये हैं और गाउन पहनी है। ख़ैर उधर से घूमती हुई यदि डाक्टर के पास जाना, तो उनसे कह देना कि यहां टैंपरेचर उस बिन्दु पर आ पहुँचा है, जहाँ आग लग जाती है।

मैं और भी अधिक भयभीत होगई। हृदय में एक करुण चिंता का सञ्चार होने लगा। गला भर आया। बाबूजी ने नेत्र मूँद लिये थे, और उनकी साँस वेग से चल रही थी। मैं द्वार की ओर चली कि किसी को डाक्टर के पास भेजूँ। यह फटकार सुनकर स्वयं कैसे जाती? इतने में बाबूजी अति विनीत भाव से बोले—श्यामा मैं तुमसे कुछ कहना चाहता हूँ। बात दो सप्ताह से मन में थी; पर साहस न हुआ। आज मैंने निश्चय कर लिया है कि कह ही डालूँ। मुझे अब इस जीवन से घृणा हो गई है, और यही

मेरी बीमारी का मुख्य कारण है। मुझे शारीरिक नहीं, मानसिक कष्ट है। मैं फिर तुम्हें वही पहले की-सी सलज्ज, नीचा सिर करके चलनेवाली, पूजा करने वाली, रामायण पढ़ने वाली, घर का काम-काज करने वाली, चरखा कातने वाली, ईश्वर से डरने वाली, पति-श्रद्धा से परिपूर्ण स्त्री देखना चाहता हूँ। मैं विश्वास करता हूँ तुम मुझे निराश न करोगी। तुमको सोलहों आने अपनी बनाना और सोलहों आना तुम्हारा बनना चाहता हूँ। मैं अब समझ गया कि उसी सादे पवित्र जीवन में वास्तविक सुख है। बोलो, स्वीकार है। तुमने सदैव मेरी आज्ञाओं का पालन किया है, इस समय निराश न करना; नहीं तो इस कष्ट और शोक का न-जाने कितना भयंकर परिणाम हो!

मैं सहसा कोई उत्तर न दे सकी। मन में सोचने लगी—इस स्वतंत्र जीवन में कितना सुख था? ये मज़े वहाँ कहाँ? क्या इतने दिन स्वतंत्र वायु में विचरण करने के पश्चात् फिर उसी पिंजड़े में जाऊँ? वहीं लौंडी बन कर रहूँ? क्यों इन्होंने मुझे वर्षों स्वतंत्रता का पाठ पढ़ाया, वर्षों देवताओं की, रामायण की, पूजा-पाठ की, व्रत-उपवास की बुराई की, हँसी उड़ाई! अब जब मैं उन बातों को भूल गई, उन्हें मिथ्या समझने लगी, तो फिर मुझे उसी अन्धकूप में ढकेलना चाहते हैं? मैं तो इन्हीं की इच्छा के अनुसार चलती हूँ, फिर मेरा अपराध क्या है? लेकिन बाबूजी के मुख पर एक ऐसी दीनतापूर्ण विवशता थी कि मैं प्रत्यक्ष अस्वीकार न कर सकी। बोली—आखिर आपको यहाँ क्या कष्ट है? मैं उनके विचारों की तह तक पहुँचना चाहती थी।

बाबूजी फिर उठ बैठे और मेरी ओर कठोर दृष्टि से देखकर बोले—बहुत ही अच्छा होता कि तुम इस प्रश्न को मुझसे पूछने के बदले अपने ही हृदय से पूछ लेतीं। क्या अब मैं तुम्हारे लिए वही हूँ, जो आज से तीन वर्ष पहले था? जब मैं तुमसे अधिक शिक्षाप्राप्त, अधिक बुद्धिमान् अधिक जानकार होकर तुम्हारे लिए वह नहीं रहा जो पहले था—। तुमने

चाहे इसका अनुभव न किया हो, परन्तु मैं स्वयं कर रहा हूँ—तो मैं कैसे अनुमान करूँ कि उन्हीं भावों ने तुम्हें स्खलित न किया होगा? नहीं, बल्कि प्रत्यक्ष चिन्ह देख पड़ते हैं कि तुम्हारे हृदय पर उन भावों का और भी अधिक प्रभाव पड़ा है। तुमने अपने को ऊपरी बनाव-चुनाव और विलास के भँवर में डाल दिया है, और तुम्हें उसकी लेशमात्र भी सुध नहीं है। अब मुझे पूर्ण विश्वास हो गया कि सभ्यता-स्वेच्छाचारिता का भूत स्त्रियों के कोमल हृदय पर बड़ी सुगमता से क़ब्ज़ा कर सकता है। क्या अब से तीन वर्ष पूर्व भी तुम्हें यह साहस हो सकता था कि इस दशा में छोड़ कर किसी पड़ोसिन के यहाँ गाने-बजाने चली जातीं? मैं बिछौने पर पड़ा रहता और तुम किसी के घर जाकर कलोलें करतीं? स्त्रियों का हृदय आधिक्यप्रिय होता है। परन्तु इस नवीन आधिक्य के बदले मुझे वह पुराना आधिक्य कहीं ज़्यादा पसंद है। उस आधिक्य का फल आत्मिक एवं शारीरिक अभ्युदय और हृदय की पवित्रता थी, पर इस आधिक्य का परिणाम है छिछोरापन, निर्बलता, दिखावा और स्वेच्छाचार। उस समय यदि तुम इस प्रकार मिस्टर दास के सम्मुख हँसती-बोलती तो मैं या तो तुम्हें मार डालता या स्वयं विष-पान कर लेता। परन्तु बेहयाई ऐसे जीवन का प्रधान तत्त्व है। मैं सब-कुछ स्वयं देखता और सहता हूँ, और कदाचित सहे भी जाता, यदि इस बीमारी ने मुझे सचेत न कर दिया होता। अब यदि तुम यहाँ बैठी भी रहो, तो मुझे संतोष न होगा; क्योंकि मुझे यह विचार दुःखित करता रहेगा कि तुम्हारा हृदय यहाँ नहीं है। मैंने अपने को उस इन्द्रजाल से निकालने का निश्चय कर लिया है, जहाँ धन का नाम मान है, इन्द्रिय-लिप्सा का सभ्यता और श्रेष्ठता का विचार-स्वातंत्र्य। बोलो, मेरा प्रस्ताव स्वीकार है?

मेरे हृदय पर वज्रपात-सा हो गया। बाबूजी का अभिप्राय पूर्णतया हृदयंगम हो गया। अभी हृदय में कुछ पुरानी लज्जा बाक़ी थी। यह यंत्रणा

असह्य होगई। लज्जा पुनर्जीवित हो उठी। अन्तरात्मा ने कहा—अवश्य, मैं अब वह नहीं हूँ, जो पहले थी। उस समय मैं इनको अपना इष्टदेव मानती थी, इनकी आज्ञा शिरोधार्य थी; पर अब यह मेरी दृष्टि में एक साधारण मनुष्य हैं। मिस्टरदास का चित्र मेरे नेत्रों के सामने खिच गया। कल मेरे हृदय पर इस दुरात्मा की बातों का कैसा नशा छा गया था यह सोचते ही नेत्र लज्जा से झुक गये। बाबूजी की आन्तरिक अवस्था उनके मुखड़े से ही प्रकाशमान हो रही थी। स्वार्थ और विलास-लिप्सा के विचार मेरे हृदय से दूर होगये। उनके बदले ये शब्द ज्वलन्त अक्षरों में लिखे हुए नज़र आये—तूने फ़ैशन और वस्त्राभूषणों में अवश्य उन्नति की है, तुझमें अपने स्वत्वों का ज्ञान हो आया है, तुझमें जीवन के सुख भोगने की योग्यता अधिक होगई है, तू अब अधिक गर्विणी, दृढ़-हृदय और शिक्षा-सम्पन्न भी हो गई है। लेकिन तेरे आत्मिक बल का विनाश होगया है। क्योंकि तू अपने कर्तव्य को भूल गई है।

मैं दोनों हाथ जोड़कर बाबूजी के चरणों पर गिर पड़ी। कण्ठ रुँध गया; एक शब्द भी मुँह से न निकला; अश्रु-धारा बह चली। अब मैं फिर अपने घर आई हूँ। अम्माजी अब मेरा अधिक सम्मान करती हैं, बाबूजी संतुष्ट देख पड़ते हैं; और वह अब स्वयं प्रतिदिन संध्या-वंदन करते हैं।

मिसेज़ दास के पत्र कभी-कभी आते हैं। वह इलाहाबादी सोसाइटी के नवीन समाचारों से भरे होते हैं। मिस्टरदास और मिस भाटिया के संबंध में कलुषित बातें उड़ रही हैं। मैं इन पत्रों का उत्तर तो दे देती हूँ; परन्तु चाहती हूँ कि वे अब न आते तो अच्छा होता। वह मुझे उन दिनों की याद दिलाते हैं, जिन्हें मैं भूल जाना चाहती हूँ।

कल बाबूजी ने बहुत सी पुरानी पोथियाँ अग्निदेव को अर्पण कीं। उनमें ख़ासकर आस्कर वाइल्ड की कई पुस्तकें थीं। वह अब अंग्रेजी पुस्तकें बहुत कम पढ़ते हैं। उन्हें कार्लाइल, रस्किन और इमर्सन के सिवा

और कोई पुस्तक पढ़ते मैं नहीं देखती। मुझे तो अपनी रामायण और महाभारत में फिर वही आनन्द प्राप्त होने लगा है। चरखा अब पहले से अधिक चलाती हूँ क्योंकि इस बीच में चरखे ने खूब प्रचार पा लिया है।

* 'प्रेम द्वादशी' ( सरस्वती प्रेस, बनारस सिटी ) से उद्धृत।

# सस्ता-साहित्य-मण्डल, अजमेर के

## प्रकाशन

१—दिव्य-जीवन ।=)
२—जीवन-साहित्य (दोनों भाग) १।)
३—तामिलवेद ।।।)
४—शैतान की लकड़ी अर्थात् व्यसन और व्यभिचार ।।।=)
५—सामाजिक कुरीतियाँ ।।।)
६—भारत के स्त्री-रत्न (दोनों भाग) १।।।-)
७—अनोखा ! १।=)
८—ब्रह्मचर्य-विज्ञान ।।।-)
९—यूरोप का इतिहास (तीनों भाग) २)
१०—समाज-विज्ञान १।।)
११—खद्दर का सम्पत्ति-शास्त्र ।।।≡)
१२—गोरों का प्रभुत्व ।।।=
१३—चीन की आवाज़ ।-) (अप्राप्य)
१४—दक्षिण अफ्रिका का सत्याग्रह (दो भाग) १।)
१५—विजयी बारडोली २)
१६—अनीति की राह पर ।≡) (गांधीजी)
१७—सीताजी की अग्नि-परीक्षा ।-)
१८—कन्या-शिक्षा ।)
१९—कर्मयोग ।=)
२०—कलवार की करतूत =)
२१—व्यावहारिक सभ्यता ।)॥
२२—अँधेरे में उजाला ।≡)
२३—स्वामीजी का बलिदान ।-)
२४—हमारे ज़माने की गुलामी (ज़ब्त) ।)
२५—स्त्री और पुरुष ।।)
२६—घरों की सफाई ।) (अप्राप्य)
२७—क्या करें ? (दो भाग) १।।=)
२८—हाथ की कताई-बुनाई (अप्राप्य) ।।=)
२९—आत्मोपदेश ।)
३०—यथार्थ आदर्श जीवन (अप्राप्य) ।।-)

३१—जब अंग्रेज नहीं आये थे— ।)

३२—गंगा गोविन्दसिंह ॥=) (अप्राप्य)

३३—श्रीरामचरित्र १।)

३४—आश्रम-हरिणी ।)

३५—हिन्दी-मराठी-कोष २)

३६—स्वाधीनता के सिद्धान्त ॥)

३७—महान् मातृत्व की ओर— ॥।=)

३८—शिवाजी की योग्यता ।=) (अप्राप्य)

३९—तरंगित हृदय ,, ॥)

४०—नरमेध १॥)

४१—दुखी दुनिया ॥)

४२—ज़िन्दा लाश ॥)

४३—आत्म-कथा (गांधीजी) दो खण्ड सजिल्द १।)

४४—जब अंग्रेज़ आये (ज़ब्त) १।=)

४५—जीवन-विकास अजिल्द १।) सजिल्द १॥)

४६—किसानों का बिगुल =) (ज़ब्त)

४७—फाँसी ! ॥)

४८—अनासक्तियोग तथा गीताबोध (श्लोक-सहित) ।=)

अनासक्तियोग =)

गीताबोध— -)॥

४९—स्वर्ण-विहान (नाटिका) (ज़ब्त) ।=)

५०—मराठों का उत्थान और पतन २॥) स०जि० ३)

५१—भाई के पत्र १॥)

सजिल्द २)

५२—स्व-गत— =)

५३—युग-धर्म (ज़ब्त) १=)

५४—स्त्री-समस्या १॥।)

सजिल्द २)

५५—विदेशी कपड़े का मुक़ाबला ॥=)

५६—चित्रपट ।=)

५७—राष्ट्रवाणी ॥=)

५८—इंग्लैण्ड में महात्माजी १)

५९—रोटी का सवाल १)

६०—दैवी-सम्पद् ।=)

६१—जीवन-सूत्र ॥।)

६२—हमारा कलंक ॥=)

६३—बुद्बुद ॥)

६४—संघर्ष या सहयोग? १॥)